"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-05-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)
## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 208] रायपुर, मंगलवार, दिनांक 13 मई 2014—वैशाख 23, शक 1936

### तकनीकी शिक्षा, जनशक्ति नियोजन, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 12 मई 2014

### अधिसूचना

एफ 1-71/2013/तक.शि./42.– भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ तकनीकी शिक्षा (शिक्षण संवर्ग–पॉलिटेक्निक) (राजपत्रित) सेवा में भर्ती तथा सेवा की शर्तों के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात्:–

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.**– (1) ये नियम छत्तीसगढ़ तकनीकी शिक्षा (शिक्षण संवर्ग–पॉलिटेक्निक) (राजपत्रित) सेवा भर्ती नियम, 2014 कहलाएंगे।

   (2) ये नियम राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं.**– इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,–

   (क) "एआईसीटीई" से अभिप्रेत है ऑल इण्डिया काउंसिल फॉर टेक्निकल एजूकेशन एक्ट, 1987 (1987 का 52) की धारा 3 के अधीन स्थापित ऑल इण्डिया काउंसिल फॉर टेक्निकल एजूकेशन;

   (ख) सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ शासन;

   (ग) "आयोग" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग;

   (घ) "समिति" से अभिप्रेत है अनुसूची–चार में यथा विनिर्दिष्ट विभागीय चयन/ पदोन्नति के लिये चयन समिति;

(ड.) "परीक्षा" से अभिप्रेत है इन नियमों के नियम 11 के अधीन आयोजित प्रतियोगी परीक्षा;

(च) "शासन" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ शासन;

(छ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ के राज्यपाल;

(ज) "अन्य पिछड़े वर्ग" से अभिप्रेत है राज्य सरकार द्वारा समय–समय पर यथा संशोधित, अधिसूचना क्र. एफ–8–5/पच्चीस/4/84, दिनांक 26 दिसम्बर, 1984 द्वारा यथा विनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग;

(झ) "अनुसूची" से अभिप्रेत है इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

(ञ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

(ट) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

(ठ) "सेवा" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ तकनीकी शिक्षा (शिक्षण संवर्ग–पॉलिटेक्निक) (राजपत्रित) सेवा;

(ड) "राज्य" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य।

3. **विस्तार तथा लागू होना.–** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अंतर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे।

4. **सेवा का गठन.–** सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति सम्मिलित होंगे, अर्थात्:–

(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय, अनूसूची–एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूलतः या स्थानापन्न रूप में धारण कर रहे हों;

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों; और

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि.–** सेवा का वर्गीकरण, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या और उससे संलग्न वेतनमान, अनुसूची–एक में अंतर्विष्ट प्रावधानों के अनुसार होंगे:

परन्तु शासन, सेवा में सम्मिलित पद तथा वेतनमान की संख्या में, समय–समय पर या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर वृद्धि या कमी कर सकेगा।

6. **भर्ती का तरीका.–** (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों द्वारा की जाएगी, अर्थात्:–

(क) मेरिट तथा साक्षात्कार के आधार पर चयन द्वारा या प्रतियोगी परीक्षा के माध्यम से, सीधी भर्ती द्वारा;

(ख) सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण/प्रतिनियुक्ति द्वारा, जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पदों को स्थानापन्न हैसियत में धारण करते हों, जैसा कि इस निमित्त विनिर्दिष्ट किया जाये।

(2) उप–नियम (1) के खण्ड (क), (ख) तथा (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची–एक में यथा विनिर्दिष्ट कर्तव्य पदों की संख्या के, अनुसूची–दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित, सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को, भरे जाने के प्रयोजन के लिये अपनाया जाने वाला भर्ती का तरीका या तरीके तथा ऐसे प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर शासन द्वारा आयोग के परामर्श से अवधारित की जाएगी।

(4) उप–नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि शासन की राय में, सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, तो शासन, आयोग से परामर्श करने के पश्चात्, सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़, जिनको उक्त उप–नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगा, जिसे वह इस निमित्त जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) सेवा में भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधान तथा उक्त अधिनियम के अधीन शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

7. **सेवा में नियुक्ति.**– इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में समस्त नियुक्तियाँ, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जायेंगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति, नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी, अन्यथा नहीं।

8. **सीधी भर्ती के लिये पात्रता की शर्तें.**– सीधी भर्ती/चयन हेतु पात्र होने के लिये अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होंगी, अर्थात्:–

**(एक) आयु**– (क) वर्ष, जिसमें पद हेतु विज्ञापन प्रकाशित होता है, की जनवरी के प्रथम दिन को, अभ्यर्थी ने अनुसूची–तीन के कॉलम (3) में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो तथा उक्त अनुसूची के कॉलम (4) में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमिलेयर) का हो, तो उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों के लिए उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 10 वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में भी, जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हैं अथवा रह चुके हैं, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए उच्चतर आयु सीमा शिथिलनीय होगी:–

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी या अस्थायी शासकीय सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिये;

(दो) ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए। यह रियायत, आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समितियों में कार्यरत कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी;

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी, जो "छंटनी किया गया शासकीय सेवक" हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गयी संपूर्ण अस्थायी सेवा की अधिकतम 7 वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गयी सेवाओं का योग हो, कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा, परन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण**– शब्द "छंटनी किये गये शासकीय सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति, जो इस राज्य की या किन्हीं भी संघटक इकाइयों की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम 6 माह की कालावधि तक निरंतर रहा हो और जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 (तीन) वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो।

(ङ) ऐसा अभ्यर्थी, जो भूतपूर्व सैनिक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा, परन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण**— शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति, जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग का हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम 6 माह की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसकी किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के परिणामस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छंटनी की गई हो अथवा जिसे अधिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो:—

(एक) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें समय पूर्व सेवानिवृत्ति रियायतों के अधीन निर्मुक्त कर दिया गया हो;

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो और जिन्हें—

(क) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर;

(ख) नामांकन की शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो;

(तीन) ऐसे भूतपूर्व सैनिक (सैनिक तथा असैनिक), जिन्हें उनकी संविदा पूरी होने पर सेवोन्मुक्त किया गया हो, (जिनमें अल्पावधि सेवा के नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी सम्मिलित हैं);

(चार) ऐसे भूतपूर्व सैनिक/अधिकारी, जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर 6 (छः) माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के पश्चात् सेवोन्मुक्त किया गया हो;

(पाँच) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो;

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया हो कि वे अब दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं हैं;

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो।

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अधीन ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थियों के संबंध में, उच्चतर आयु सीमा 2 वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(छ) अस्पृश्यता निवारण नियम, 1984 के अधीन छत्तीसगढ़ अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अनुसार पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पति/पत्नी के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 (पाँच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ज) शहीद राजीव पांडे सम्मान, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद भजदेव सम्मान प्राप्त अभ्यर्थियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 (पाँच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) ऐसे अभ्यर्थियों के संबंध में, जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मण्डल के कर्मचारी हैं, उच्चतर आयु सीमा 38 वर्ष की आयु तक शिथिलनीय होगी।

(ञ) स्वयंसेवी नगर सैनिकों तथा नगर सेना के नॉन कमीशंड अधिकारियों के मामले में, उनके द्वारा इस प्रकार की गई सेवा की कालावधि के लिये, उच्चतर आयु सीमा में, 8 वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए छूट दी जायेगी, किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए।

**टीप**— (1) ऐसे अभ्यर्थी, जिन्हें उपरोक्त नियम 8 (घ) (एक) तथा (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अधीन परीक्षा/चयन हेतु प्रवेश दिया गया हो, यदि वे आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात्, या तो परीक्षा/चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्यागपत्र दे देते हैं, तो वे नियुक्ति हेतु पात्र नहीं होंगे। तथापि, यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् सेवा या पद से उनकी छंटनी कर दी जाती है, तो वे पात्र बने रहेंगे।

(2) किसी अन्य मामले में, ये आयु सीमायें शिथिल नहीं की जायेंगी। विभागीय अभ्यर्थियों को चयन हेतु उपस्थित होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी।

(ट) उपरोक्त किसी एक या एक से अधिक संवर्गों के अधीन छूट का लाभ प्राप्त करने के उपरांत, शासकीय सेवा हेतु पात्र होने के लिये अधिकतम आयु किसी भी दशा में 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(ठ) उपरोक्त के अतिरिक्त आयु सीमा के संबंध में, शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

**(दो) शैक्षणिक अर्हतायें तथा अनुभव**– अभ्यर्थी के पास सेवा के लिये विहित ऐसी शैक्षणिक अर्हतायें तथा अनुभव होना चाहिये, जैसा कि अनुसूची–तीन में यथा दर्शित है।

**(तीन) शुल्क**– (क) अभ्यर्थी को आयोग द्वारा विहित शुल्क का भुगतान करना होगा।

(ख) ऐसे अभ्यर्थी, जो चिकित्सा मण्डल के समक्ष उपस्थित होने के लिये अपेक्षित किये गये हों, को स्वास्थ्य परीक्षा के पूर्व चिकित्सा मण्डल के अध्यक्ष को, शासन द्वारा यथा विहित शुल्क का भुगतान करना होगा।

9. निरर्हता.– (1) अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, आयोग द्वारा उसके चयन के लिये निरर्हता माना जा सकेगा।

(2) कोई भी पुरूष अभ्यर्थी, जिसकी एक से अधिक पत्नियां जीवित हों और कोई भी महिला अभ्यर्थी, जिसने ऐसे पुरूष से विवाह किया हो, जिसकी पहले ही एक पत्नी जीवित हो, किसी सेवा या पद में नियुक्ति के लिये पात्र नहीं होगा/होगी:

परन्तु यदि शासन का यह समाधान हो जाए कि ऐसा करने के विशेष कारण हैं, तो शासन, ऐसे अभ्यर्थियों को इस नियम के प्रवर्तन से छूट दे सकेगा।

(3) कोई भी अभ्यर्थी, किसी सेवा या पद पर तब तक नियुक्त नहीं किया जायेगा, जब तक कि उसे ऐसी स्वास्थ्य परीक्षा में, जैसी कि विहित की जाये, मानसिक या शारीरिक रूप से स्वस्थ, तथा किसी मानसिक या शारीरिक दोष, जो किसी सेवा या पद के कर्तव्य को पूरा करने में बाधा डाल सकता हो, से मुक्त घोषित न कर दिया जाये:

परन्तु आपवादिक मामलों में, अभ्यर्थी को उसकी स्वास्थ्य परीक्षा के पूर्व किसी सेवा या पद पर इस शर्त के अधीन अस्थायी नियुक्ति दी जा सकेगी कि यदि वह चिकित्सीय रूप से अस्वस्थ पाया जाता है, तो उसकी सेवायें तत्काल समाप्त की जा सकेंगी।

(4) कोई भी अभ्यर्थी, किसी सेवा या पद के लिये उस स्थिति में पात्र नहीं होगा, यदि नियुक्ति प्राधिकारी का, ऐसी सम्यक् जाँच करने के पश्चात्, जैसी की आवश्यक समझी जाये, यह समाधान न हो जाये कि वह (अभ्यर्थी) ऐसी सेवा या पद के लिए उपयुक्त है।

(5) कोई भी अभ्यर्थी, जिसे महिलाओं के विरुद्ध किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा:

परन्तु यदि किसी अभ्यर्थी के विरुद्ध न्यायालय में ऐसे मामले लंबित हों, तो उसकी नियुक्ति का मामला तब तक लंबित रखा जायेगा, जब तक कि उस आपराधिक मामले को न्यायालय द्वारा अंतिम रूप से अवधारित न कर दिया जाये।

(6) कोई भी अभ्यर्थी, जिसने विवाह के लिए नियत की गई न्यूनतम आयु से पूर्व विवाह कर लिया हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा।

(7) कोई भी अभ्यर्थी, जिसकी दो से अधिक जीवित संतान हैं, जिनमें से एक का जन्म 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हो, किसी सेवा या पद पर नियुक्ति के लिए पात्र नहीं होगा:

परन्तु कोई भी अभ्यर्थी, जिसकी पहले से एक जीवित संतान है तथा आगामी प्रसव 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हो, जिसमें दो या दो से अधिक संतान का जन्म होता है, किसी सेवा या पद पर नियुक्ति के लिए निरर्हित नहीं होगा।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के बारे में आयोग का विनिश्चय अंतिम होगा.**- (1) चयन हेतु अभ्यर्थी की पात्रता या अन्यथा के संबंध में आयोग का विनिश्चय अंतिम होगा और ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को, जिसे परीक्षा/साक्षात्कार में प्रवेश हेतु आयोग द्वारा प्रवेश प्रमाणपत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा या साक्षात्कार में उपस्थित होने की अनुमति नहीं दी जायेगी।

(2) चयन प्रक्रिया के किसी समय पर अथवा शासन को चयन सूची भेजने के पश्चात्, यदि आयोग के संज्ञान में यह तथ्य आता है कि अभ्यर्थी ने असत्य जानकारी दी है अथवा उसके द्वारा प्रस्तुत दस्तावेजों में कोई विसंगति पायी जाती है, तो वह निरर्हित हो जायेगा एवं उसका चयन/नियुक्ति, आयोग द्वारा समाप्त कर दी जायेगी।

11. **चयन/प्रतियोगी परीक्षा/साक्षात्कार द्वारा सीधी भर्ती.**– (1) सेवा में भर्ती के लिये चयन ऐसे अंतरालों पर किया जायेगा, जैसा कि आयोग शासन के परामर्श से, समय-समय पर अवधारित करे।

(2) आयोग द्वारा प्रतियोगिता परीक्षा ऐसे पाठ्यक्रम, परीक्षा योजना तथा निर्देशों के अनुसार आयोजित की जायेगी, जैसा कि शासन, आयोग के परामर्श से समय-समय पर जारी करे।

(3) सेवा के लिए अभ्यर्थियों का चयन ऐसी रीति से किया जायेगा, जैसा कि आयोग द्वारा अवधारित किया जाये।

(4) सेवा में भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के उपबंध तथा इस अधिनियम के अधीन शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश लागू होंगे।

(5) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रखे जायेंगे। यह आरक्षण, समस्तर एवं प्रभागवार होगा।

(6) उपरोक्त के अतिरिक्त, निःशक्त व्यक्ति/भूतपूर्व सैनिक के लिये पद, शासन द्वारा समय-समय पर जारी अधिनियम/नियम/आदेश/निर्देशों के अनुसार आरक्षित रखे जायेंगे।

(7) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यर्थियों, जो अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमिलेयर) के सदस्य हैं, की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जाएगा, जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(8) उपरोक्त के अतिरिक्त, उन अभ्यर्थियों, जो महिला/निःशक्त व्यक्ति/भूतपूर्व सैनिक हैं तथा जो आरक्षण के परिणामस्वरूप चयनित किये गये हैं, की नियुक्ति के लिए उसी कम में विचार किया जायेगा जिस कम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(9) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमिलेयर) से संबंधित उन अभ्यर्थियों को, जिन्हें उनकी प्रशासनिक दक्षता को दृष्टिगत रखते हुए, नियुक्ति के लिये आयोग द्वारा पात्र घोषित किया गया हो, उप-नियम (7) के अनुसार, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमिलेयर) के अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा।

(10) ऐसे मामले में, जहाँ सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिये कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और शासन की राय में यह पाया जाए कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमिलेयर) से संबंधित अभ्यर्थियों के पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, तो सक्षम प्राधिकारी, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमिलेयर) के अभ्यर्थियों के लिये अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा।

12. **आयोग द्वारा चयनित अभ्यर्थियों की सूची.**– (1) आयोग, उन अभ्यर्थियों की योग्यता क्रम में व्यवस्थित एक सूची, जो ऐसे स्तर से अर्हित हों तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमिलेयर) से संबंधित उन अभ्यर्थियों की एक सूची, जो उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिये आयोग द्वारा उपयुक्त घोषित किये गये हों, तथा महिला, निःशक्त व्यक्ति/भूतपूर्व सैनिक से संबंधित प्रत्येक प्रवर्ग के अभ्यर्थियों की एक सूची, जो आरक्षण के फलस्वरूप ऐसे स्तर से अर्हित हों, मेरिट क्रम में तैयार करेगा, जिसकी नियुक्ति हेतु वैधता, शासन को सूची के भेजे जाने की तारीख से एक वर्ष की होगी।

(2) उप–नियम (1) के अधीन इस प्रकार तैयार की गई सूची, सर्वसाधारण की जानकारी के लिये आयोग की वेबसाइट पर अधिसूचित की जायेगी।

(3) रिक्त पदों की पूर्ति हेतु आयोग द्वारा प्रत्येक प्रवर्ग के लिये एक चयन सूची तैयार की जायेगी, ऐसे प्रवर्ग के लिये एक प्रतीक्षा सूची भी तैयार की जायेगी, जिसमें न्यूनतम एक नाम तथा रिक्त पदों के अधिकतम 25% तक नाम सम्मिलित होंगे। सूची की वैधता, ऐसी चयन सूची के जारी होने की तारीख से डेढ़ वर्ष की होगी।

**स्पष्टीकरण**– प्रत्येक प्रवर्ग में रिक्त पदों के 25% आंकलन के लिए, इसे पूर्णांक में लाने हेतु, अंक को अगले पूर्णांक तक बढ़ा दिया जायेगा।

(4) आयोग, उप–नियम (1) के अधीन तैयार की गई चयन सूची, शासन को नियुक्ति के संबंध में अग्रिम कार्यवाही हेतु अग्रेषित करेगा।

(5) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी कम में विचार किया जायेगा, जिस कम में उनके नाम सूची में आये हों।

(6) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति का कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि शासन का, ऐसी जांच करने के पश्चात्, जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये, कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है।

(7) किसी अभ्यर्थी के, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, वैधता अवधि में कार्यभार ग्रहण न करने या त्यागपत्र देने या किन्हीं कारणों से योग्य न पाये जाने पर या वैधता अवधि के दौरान चयनित अभ्यर्थी की मृत्यु हो जाने पर, आयोग द्वारा प्रतीक्षा सूची से अभ्यर्थियों के नाम नियुक्ति हेतु अनुशंसित किये जा सकेंगे।

(8) यदि प्रतीक्षा सूची से अभ्यर्थियों का नाम भेजे जाने के लिये शासन से अनुरोध प्राप्त होता है, तो आयोग उपरोक्त प्रावधानों के अनुसार, प्रतीक्षा सूची से नाम अनुशंसित करेगा तथा इसे शासन को भेजेगा।

(9) आयोग, शासन से प्रस्ताव प्राप्त होने के पश्चात्, शासन को युक्तियुक्त कारण दर्शाते हुए, अधिकतम 6 माह की कालावधि के लिए, चयन सूची की वैधता अवधि में वृद्धि कर सकेगा।

(10) प्रतीक्षा सूची की वैधता अवधि में 6 माह की वृद्धि की जाने पर, चयन सूची की वैधता अवधि में 6 माह की स्वतः वृद्धि हो जाना माना जायेगा।

(11) उप–नियम (9) एवं (10) के अधीन तैयार की गई चयन सूची की वैधता में, आयोग द्वारा तब तक वृद्धि नहीं की जाएगी, जब तक कि शासन द्वारा वृद्धि हेतु युक्तियुक्त कारण दर्शाते हुए कोई सिफारिश नहीं की जाती।

13. **परिवीक्षा.**– (1) सेवा में सीधी भर्ती किये गये प्रत्येक व्यक्ति को दो वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

(2) यदि कार्य असंतोषप्रद पाया जाता है, तो नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा परिवीक्षा की कालावधि, अधिकतम एक वर्ष तक की अवधि के लिए बढ़ाई जा सकेगी।

(3) परिवीक्षा की कालावधि या बढ़ाई गई कालावधि के दौरान या परिवीक्षा की कालावधि के अंत में, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में कोई विशेष अभ्यर्थी, अधिकारी बनने हेतु उपयुक्त नहीं है, तो ऐसे परिवीक्षाधीन की सेवायें समाप्त की जा सकेंगी।

14. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति.**– (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति के लिए प्रारंभिक चयन करने के लिए, एक समिति गठित की जाएगी, जिसमें अनुसूची–चार में उल्लिखित सदस्य सम्मिलित होंगे:

परन्तु इस उप–नियम के अधीन, समिति के गठन के प्रयोजन के लिए, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) की धारा 8 के उपबंध भी लागू होंगे।

(2) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों में होगी, जो साधारणतः एक वर्ष से अधिक की न हो :

(3) प्रत्येक पदोन्नति, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों के अनुसार तथा मॉडल रोस्टर के अनुसार की जायेगी।

(4) आरक्षित रिक्तियों में पदोन्नति करने हेतु प्रकिया, उप–नियम (3) तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देशों के अनुसार होगी।

(5) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रमाणन– नियुक्ति प्राधिकारी, अपने द्वारा जारी किए जाने वाले पदोन्नति आदेश पर, इस आशय के प्रमाणपत्र का पृष्ठांकन करेगा कि उसने छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) तथा छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों तथा उक्त अधिनियम के उपबंधों के प्रकाश में जारी निर्देशों तथा राज्य शासन द्वारा बनाये गये नियमों का पालन कर लिया है तथा उसने उक्त अधिनियम की धारा 6 की उप–धारा (1) के उपबंधों का पूर्ण संज्ञान लिया है।

15. **पदोन्नति के लिये पात्रता संबंधी शर्तें.–** (1) उप–नियम (2) के प्रावधानों के अध्यधीन रहते हुए, समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, उन पदों में, जिनसे पदोन्नति की जानी है, जैसा कि अनुसूची–चार के कॉलम (2) में यथा विनिर्दिष्ट है या शासन द्वारा उसके समतुल्य घोषित किन्हीं अन्य पद या पदों पर (चाहे मूल रूप में या स्थानापन्न रूप में) उतने वर्षों की सेवा, जैसा कि अनुसूची–चार के कॉलम (3) में विनिर्दिष्ट है, पूर्ण कर ली हो तथा जो उप–नियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र के भीतर आते हों।

**स्पष्टीकरण–** पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति– संबंधित वर्ष, जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की कालावधि की गणना, उस कैलेण्डर वर्ष से की जाएगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया हो और संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं।

(2) (एक) ऐसे मामलों में, जहाँ पदोन्नति, वरिष्ठता सह उपयुक्तता (सीनियारिटी कम फिटनेस) के आधार पर अथवा अनुपयुक्त अभ्यर्थी को छोड़कर वरिष्ठता के आधार पर की जानी हो, वहाँ सभी वर्गो के लिये विचारण हेतु कोई आधार नहीं होगा। केवल लोक सेवकों की ऐसी संख्या के प्रस्तावों पर वरिष्ठता के अनुसार विचार किया जायेगा, जो कि प्रत्येक प्रवर्ग में विद्यमान पदों तथा 1 वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति/पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्त पदों की संख्या को भरने के लिए पर्याप्त होगी।

(दो) ऐसे मामलों में, जहाँ पदोन्नति योग्यता सह वरिष्ठता (मेरिट कम सीनियारिटी) के आधार पर की जानी हो, वहाँ विचार का क्षेत्र कुल रिक्त पदों के दो गुने से चार अधिक होगा। यदि अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों के शासकीय सेवकों की पर्याप्त संख्या, पदोन्नति के लिए उपलब्ध न हो, तो विचार के क्षेत्र में कुल रिक्तिगों की संख्या के 7 गुने तक वृद्धि की जा सकेगी तथा आरक्षित पदों की पूर्ति, उपरोक्त उल्लिखित विचार क्षेत्र में आये आरक्षित संवर्ग के व्यक्तियों से की जा सकेगी। समिति, उक्त विचार के क्षेत्र से प्रत्येक प्रवर्ग के अधीन विद्यमान तथा 1 वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए विचार करेगी।

(3) उप–नियम (2) के अधीन प्रत्याशित रिक्तियों के अतिरिक्त उपरोक्त कालावधि के दौरान होने वाली अप्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये, दो लोक सेवकों के या चयन सूची में सम्मिलित लोक सेवकों की संख्या के 25 प्रतिशत तक, जो भी अधिक हो, के नाम सम्मिलित करने के प्रयोजन से प्रत्येक प्रवर्ग के लिए अपेक्षित संख्या में लोक सेवकों के नाम पर विचार किया जायेगा।

(4) शासन द्वारा विहित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति की जायेगी।

(5) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के अन्य प्रावधान तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी आदेश, पदोन्नति के लिये लागू होंगे।

16. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची का तैयार किया जाना.–** (1) समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो उपरोक्त नियम 15 में विहित शर्तो को पूरी करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति के लिये उपयुक्त समझा गया हो। यह सूची, चयन सूची के तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये पर्याप्त होगी। इसके अतिरिक्त,

उक्त कालावधि के दौरान होने वाली अप्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये, एक आरक्षित सूची तैयार की जायेगी, जिसमें प्रत्येक प्रवर्ग से एक एवं न्यूनतम 25% तक नाम सम्मिलित होंगे।

(2) उपयुक्त अधिकारियों की सूची, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार तैयार की जायेगी।

(3) इस प्रकार तैयार की गई सूची का प्रतिवर्ष पुनर्विलोकन एवं पुनरीक्षण किया जायेगा।

(4) यदि चयन, पुनर्विलोकन अथवा पुनरीक्षण की प्रक्रिया में, सेवा के किसी सदस्य का अवक्रमण किया जाना प्रस्तावित है, तो समिति, यथास्थिति, प्रस्तावित अवक्रमण के लिये अपने कारणों को अभिलिखित करेगी।

17. **आयोग से परामर्श.**– (1) नियम 16 के अनुसार तैयार की गई सूची, निम्नलिखित दस्तावेजों के साथ शासन द्वारा आयोग को भेजी जायेगी:–

(एक) सूची में सम्मिलित सभी व्यक्तियों के अभिलेख।

(दो) अनुसूची–चार के कॉलम (2) में उल्लिखित ऐसे सभी व्यक्तियों के अभिलेख, जिनका सूची में यथा अनुशंसित अवक्रमण प्रस्तावित है।

(तीन) अनुसूची–चार के कॉलम (2) में यथा उल्लिखित सेवा के किसी सदस्य के प्रस्तावित अवक्रमण के लिये समिति के लेखबद्ध कारण।

(चार) समिति की अनुशंसाओं पर शासन की टिप्पणियाँ।

(2) यदि पदोन्नति समिति में, आयोग के अध्यक्ष अथवा कोई सदस्य, जिसे अध्यक्ष/आयोग द्वारा नामांकित किया गया हो, उपस्थित रहें हों तथा यदि बैठक की कार्यवाही विवरण पर अध्यक्ष सहित समिति के सभी सदस्यों के हस्ताक्षर हों, तो उप–नियम (1) के अधीन उपरोक्त कार्यवाही अनिवार्य नहीं होगी तथा यह माना जायेगा कि संविधान के अनुच्छेद 320 के खण्ड (3) के उप–खंड (ख) के अधीन आयोग से परामर्श संबंधी अपेक्षा का अनुपालन किया गया है तथा आयोग से पृथक परामर्श करना आवश्यक नहीं होगा।

18. **चयन सूची.**– (1) आयोग, शासन से प्राप्त हुए दस्तावेजों के साथ–साथ समिति द्वारा तैयार की गई सूची पर विचार करेगा, यदि आयोग की राय में इसमें कोई परिवर्तन करने की आवश्यकता नही है, तो उसे (सूची को) अनुमोदित करेगा।

(2) यदि आयोग, शासन से प्राप्त सूची में कोई परिवर्तन करना आवश्यक समझे, तो आयोग, प्रस्तावित परिवर्तनों से शासन को सूचित करेगा तथा यदि शासन, इस पर विचार करने के पश्चात् कोई मत प्रकट करे, तो ऐसे उपांतरणों सहित, यदि कोई हो, जो उसकी राय में न्यायसंगत एवं युक्तियुक्त प्रतीत हो, सूची को अंतिम रूप से अनुमोदित करेगा।

(3) आयोग द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित चयन सूची, अनुसूची–चार के कॉलम (2) में उल्लिखित पदों से अनुसूची–चार के कॉलम (4) में यथा उल्लिखित पदों पर, सिविल सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए अनुमोदित चयन सूची होगी।

(4) चयन सूची साधारणतः इसके तैयार किये जाने की तारीख से कैलेण्डर वर्ष के 31 दिसम्बर तक विधिमान्य रहेगी:

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की दशा में, शासन के अनुरोध पर चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा तथा आयोग, यदि वह उचित समझे, तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा।

19. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति.**– (1) चयन सूची में सम्मिलित अधिकारियों की सेवा–संवर्ग के पदों पर नियुक्ति में उसी क्रम का अनुपालन किया जायेगा, जिस क्रम में ऐसे अधिकारियों के नाम चयन सूची में आये हों।

(2) साधारणतः उस व्यक्ति की जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, नियुक्ति के पूर्व आयोग से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा, जब तक कि चयन सूची में उसका नाम शामिल किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की

तारीख के बीच की कालावधि के दौरान उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ जाये, जो शासन की राय में, सेवा में नियुक्ति के लिये उसे अनुपयुक्त सिद्ध करती हो।

20. **परिवीक्षा.**– सेवा में पदोन्नति द्वारा भर्ती किये गये प्रत्येक व्यक्ति को 2 वर्षों की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

21. **निर्वचन.**– यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्‌भूत हो, तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जाएगा, जिस पर उसका विनिश्चय अंतिम होगा।

22. **शिथिलीकरण.**– इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा, कि वह किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को, जो उसे न्यायसंगत एवं उचित प्रतीत हो, सीमित या कम करती है:

परंतु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिये कम अनुकूल हो।

23. **निरसन एवं व्यावृत्ति.**– (1) इन नियमों के तत्स्थानी और इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं:

परंतु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी।

(2) इन नियमों में दी गई कोई भी बात, शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में जारी किये गये आदेशों के अनुसार अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये उपबंधित किये जाने हेतु आरक्षण तथा अन्य शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अमित अग्रवाल,** सचिव.

## अनुसूची—एक

(नियम 5 देखिये)

| स.क. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की कुल संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | टिप्पणियाँ |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| क | प्राचार्य | 20 | प्रथम श्रेणी | रू. 37400—67000/—+ ग्रेड वेतन रू. 10000/— एवं प्रतिमाह विशेष भत्ता रू. 2000/— | |
| ख | विभागाध्यक्ष | | | | |
| 1. | सिविल इंजीनियरिंग | 10 | प्रथम श्रेणी | रू. 37400—67000/—+ ग्रेड वेतन रू. 9000/— | |
| 2. | मेकेनिकल इंजीनियरिंग | 13 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 3. | इलेक्ट्रिकल इंजीनियरिंग | 10 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 4. | इलेक्ट्रॉनिक्स एंड टेली कम्युनिकेशन इंजीनियरिंग | 16 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 5. | सूचना प्रौद्योगिकी | 5 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 6. | इंस्ट्रूमेन्टेशन | 1 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 7. | मेटलर्जी | 3 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 8. | माईनिंग | 2 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 9. | माडर्न ऑफिस मैनेजमेंट | 4 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 10. | कास्ट्यूम डिजाईन एंड ड्रेस मेकिंग | 3 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 11. | आर्किटेक्चर | 1 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 12. | कम्प्यूटर साइंस एंड इंजीनियरिंग | 10 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 13. | फार्मेसी | 1 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 14. | इंटीरियर डिजाइन एवं डेकोरेशन | 1 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 15. | कर्मशाला अधीक्षक | 1 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | (डाईंग केडर) |
| 16. | केमिकल इंजीनियरिंग | 1 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| ग | **व्याख्याता** | | | | |
| 1. | सिविल इंजीनियरिंग | 40 | प्रथम श्रेणी | रू. 15600—39100/—+ ग्रेड वेतन रू. 5400/— एवं स्नातकोत्तर के लिये ग्रेड वेतन रू. 6000/ | |
| 2. | मेकेनिकल इंजीनियरिंग | 59 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 3. | इलेक्ट्रिकल इंजीनियरिंग | 47 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 4. | इलेक्ट्रॉनिक्स एंड टेली कम्युनिकेशन इंजीनियरिंग | 66 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 5. | सूचना प्रौद्योगिकी | 20 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 6. | इंस्ट्रूमेन्टेशन | 4 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 7. | मेटलर्जी | 13 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 8. | माईनिंग | 8 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 9. | मार्डन ऑफिस मैनेजमेंट | 8 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 10. | मार्डन ऑफिस मैनेजमेंट (शार्टहैंड) | 8 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 11. | कास्टयूम डिजाईन एंड ड्रेस मेकिंग | 12 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 12. | आर्किटेक्चर | 4 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 13. | कम्प्यूटर साइंस एंड इंजीनियरिंग | 54 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 14. | फार्मेसी | 5 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 15. | प्रशिक्षण व स्थानन अधिकारी | 5 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |
| 16. | इंटीरियर डिजाइन व डेकोरेशन | 4 | प्रथम श्रेणी | —तदैव— | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 17. | सहायक कर्मशाला अधीक्षक | 19 | प्रथम श्रेणी | –तदैव– | |
| 18. | भौतिकी | 23 | प्रथम श्रेणी | –तदैव– | |
| 19. | रसायन | 23 | प्रथम श्रेणी | –तदैव– | |
| 20. | अंग्रेजी | 24 | प्रथम श्रेणी | –तदैव– | |
| 21. | गणित | 24 | प्रथम श्रेणी | –तदैव– | |
| 22. | एप्लाईड जियोलॉजी | 2 | प्रथम श्रेणी | –तदैव– | |
| 23. | माइन सर्वेइंग | 2 | प्रथम श्रेणी | –तदैव– | |
| 24. | केमिकल इंजीनियरिंग | 5 | प्रथम श्रेणी | –तदैव– | |
| घ | व्याख्याता– वरिष्ठ वेतनमान | सरल क्रमांक ग में सम्मिलित सभी पद | प्रथम श्रेणी | रू. 15600–39100 + ग्रेड वेतन रू. 7000/– | कृपया अनूसूची तीन की टिप्पणी–दो देखें |
| ङ | व्याख्याता– प्रवर श्रेणी | सरल क्रमांक घ में सम्मिलित सभी पद | प्रथम श्रेणी | रू. 15600–39100 + ग्रेड वेतन रू. 8000/–ग्रेड वेतन पर 3 वर्षों की सेवा के उपरान्त, रू. 37400–67000+ ग्रेड वेतन रू. 9000/– के वेतनमान हेतु पात्र होगा। | कृपया अनूसूची तीन की टिप्पणी–दो देखें |

# अनुसूची– दो

(नियम 6 देखिये)

| स. क्र. | सेवा का नाम | पदों की संख्या | भरे जाने वाले पदों की संख्या का प्रतिशत | | | टिप्पणियाँ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा [नियम 6 (1) (क) देखिये] | पदोन्नति द्वारा [नियम 6 (1) (ख) देखिये] | अन्य सेवाओं से व्यक्तियों के अस्थाई स्थानांतरण द्वारा [नियम 6 (1) (ग) देखिये] | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| क | प्राचार्य | 20 | 25% | 75% | – | |
| ख | विभागाध्यक्ष | | | | | |
| 1. | सिविल इंजीनियरिंग | 10 | 50% | 50% | – | |
| 2. | मेकेनिकल इंजीनियरिंग | 13 | 50% | 50% | – | |
| 3. | इलेक्ट्रिकल इंजीनियरिंग | 10 | 50% | 50% | – | |
| 4. | इलेक्ट्रॉनिक्स एंड टेली कम्युनिकेशन इंजीनियरिंग | 16 | 50% | 50% | – | |
| 5. | सूचना प्रौद्योगिकी | 5 | 50% | 50% | – | |
| 6. | इंस्ट्रूमेन्टेशन | 1 | 50% | 50% | – | |
| 7. | मेटलर्जी | 3 | 50% | 50% | – | |
| 8. | माईनिंग | 2 | 50% | 50% | – | |
| 9. | मार्डन ऑफिस मैनेजमेंट | 4 | 50% | 50% | – | |
| 10. | कास्टयूम डिजाईन एंड ड्रेस मेकिंग | 3 | 50% | 50% | – | |
| 11. | आर्किटेक्चर | 1 | 50% | 50% | – | |
| 12. | कम्प्यूटर साइंस एंड इंजीनियरिंग | 10 | 50% | 50% | – | |
| 13. | फार्मेसी | 1 | 50% | 50% | – | |
| 14. | इंटीरियर डिजाइन एवं डेकोरेशन | 1 | 50% | 50% | – | |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 15. | कर्मशाला अधीक्षक | 1 | – | – | – | (डाईंग केडर) |
| 16. | केमिकल इंजीनियरिंग | 1 | 50% | 50% | – | |
| ग | व्याख्याता | | | | | |
| 1. | सिविल इंजीनियरिंग | 40 | 100% | – | – | |
| 2. | मेकेनिकल इंजीनियरिंग | 59 | 100% | – | – | |
| 3. | इलेक्ट्रिकल इंजीनियरिंग | 47 | 100% | – | – | |
| 4. | इलेक्ट्रॉनिक्स एंड टेली कम्युनिकेशन इंजीनियरिंग | 66 | 100% | – | – | |
| 5. | सूचना प्रौद्योगिकी | 20 | 100% | – | – | |
| 6. | इंस्ट्रूमेन्टेशन | 4 | 100% | – | – | |
| 7. | मेटलर्जी | 13 | 100% | – | – | |
| 8. | माईनिंग | 8 | 100% | – | – | |
| 9. | मार्डन ऑफिस मैनेजमेंट | 8 | 100% | – | – | |
| 10. | मार्डन ऑफिस मैनेजमेंट (शार्टहैंड) | 8 | 100% | – | – | |
| 11. | कास्टयूम डिजाइन एंड ड्रेस मेकिंग | 12 | 100% | – | – | |
| 12. | आर्किटेक्चर | 4 | 100% | – | – | |
| 13. | कम्प्यूटर साइंस एंड इंजीनियरिंग | 54 | 100% | – | – | |
| 14. | फार्मेसी | 5 | 100% | – | – | |
| 15. | प्रशिक्षण व स्थानन अधिकारी | 5 | 100% | – | - | |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 16. | इंटीरियर डिजाइन व डेकोरेशन | 4 | 100% | — | — | |
| 17. | सहायक कर्मशाला अधीक्षक | 19 | 100% | — | — | |
| 18. | भौतिकी | 23 | 100% | — | — | |
| 19. | रसायन | 23 | 100% | — | — | |
| 20. | अंग्रेजी | 24 | 100% | — | — | |
| 21. | गणित | 24 | 100% | — | — | |
| 22. | एप्लाईड जियोलॉजी | 2 | 100% | — | — | |
| 23. | माइन सर्वेइंग | 2 | 100% | — | — | |
| 24. | केमिकल इंजीनियरिंग | 5 | 100% | — | — | |

**टिप्पणी**— 1. सहायक कर्मशाला अधीक्षक/प्रशिक्षण एवं स्थानन अधिकारी के पदों का अनुभव अध्यापन पदों के अनुभव के समतुल्य माना जायेगा।

2. सीधी भर्ती के लिए पद उपलब्ध नहीं होने तक एकल पद, पदोन्नति द्वारा भरे जायेंगे।

# अनुसूची– तीन

(नियम 8 देखिये)

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | निर्धारित शैक्षणिक अर्हताएं | टिप्पणियॉं |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | प्राचार्य | – | 58 वर्ष | (1) किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय/संस्था से इंजीनियरिंग/प्रौद्योगिकी की उपयुक्त शाखा में स्नातक एवं स्नातकोत्तर उपाधि, जिसमें स्नातक अथवा स्नातकोत्तर में से किसी एक स्तर पर प्रथम श्रेणी अथवा समकक्ष.<br>(2) अध्यापन/शोध / उद्योग में न्यूनतम 15 वर्षों का प्रासंगिक अनुभव, जिसमें कम से कम 3 वर्ष का अनुभव विभाग प्रमुख स्तर का होगा.<br>**या**<br>(1) किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय/संस्था से इंजीनियरिंग/प्रौद्योगिकी की उपयुक्त शाखा में स्नातक एवं स्नातकोत्तर उपाधि, जिसमें स्नातक अथवा स्नातकोत्तर में से किसी एक स्तर पर प्रथम श्रेणी अथवा समकक्ष एवं मान्यता प्राप्त वि वविद्यालय /संस्था से इंजीनियरिंग/ प्रौद्योगिकी को उपयुक्त विषय क्षेत्र में पी.एच.डी. अथवा समकक्ष.<br>(2) अध्यापन/शोध / उद्योग में न्यूनतम 10 वर्षों का प्रासंगिक अनुभव, जिसमें कम से कम 3 वर्ष का अनुभव विभाग प्रमुख स्तर का अथवा उसके समकक्ष होगा. | |
| | | | विभागाध्यक्ष | | |
| 1. | सिविल/मेकेनिकल/ इलेक्ट्रिकल/ इलेक्ट्रॉनिक्स/ सूचना प्रौद्योगिकी/ इंस्ट्रूमेंटेशन/ मेटलर्जी/ | – | 58 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय/संस्था से इंजीनियरिंग/प्रौद्योगिकी की उपयुक्त शाखा में स्नातक एवं स्नातकोत्तर उपाधि, जिसमें | अध्यापन/ शोध / उद्योग में न्यूनतम 10 वर्षों का प्रासंगिक अनुभव |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | माईनिंग / केमिकल / कम्प्यूटर साइंस एवं इंजीनियरिंग | | | स्नातक अथवा स्नातकोत्तर किसी एक स्तर पर प्रथम श्रेणी अथवा समकक्ष.<br>**अथवा**<br>किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय / संस्था से इंजीनियरिंग / प्रौद्योगिकी की उपयुक्त शाखा में स्नातक एवं स्नातकोत्तर उपाधि, जिसमें स्नातक अथवा स्नातकोत्तर किसी एक स्तर पर प्रथम श्रेणी अथवा समकक्ष एवं मान्यता प्राप्त वि ववविद्यालय / संस्था से इंजीनियरिंग / प्रौद्योगिकी के उपयुक्त विषयक्षेत्र में पी.एच.डी. अथवा समकक्ष. | अध्यापन / शोध / उद्योग में न्यूनतम 5 वर्षों का प्रासंगिक अनुभव |
| 2. | आर्किटेक्चर | – | 58 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त वि॰ववविद्यालय / संस्था से आर्किटेक्चर में स्नातक एवं स्नातकोत्तर उपाधि, जिसमें स्नातक अथवा स्नातकोत्तर किसी एक स्तर पर प्रथम श्रेणी अथवा समकक्ष.<br>**या**<br>किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय / संस्था से आर्किटेक्चर में स्नातक एवं स्नातकोत्तर उपाधि, जिसमें स्नातक अथवा स्नातकोत्तर किसी एक स्तर पर प्रथम श्रेणी अथवा समकक्ष एवं मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय / संस्था से आर्किटेक्चर में पी.एच.डी. अथवा समकक्ष. | अध्यापन / शोध / उद्योग में न्यूनतम 10 वर्षों का प्रासंगिक अनुभव<br>**या**<br>वास्तुकला परिषद द्वारा यथा प्रमाणित 10 वर्ष के व्यावसायिक कार्य पर भी वैध रूप में विचार किया जाएगा.<br>शिक्षण / शोध / उद्योग में न्यूनतम 5 वर्ष का प्रासंगिक अनुभव<br>**अथवा**<br>वास्तुकला परिषद द्वारा यथाप्रमाणित 5 वर्ष के व्यावसायिक कार्य पर भी वैध रूप में विचार किया जाएगा. |

